अज्ञातज्ञापनमाचार्यकृत्यं नतु शरण्यकृत्यं, अत एव 'म्मो- त्पादकमाता पिता' इति प्रियकरत्वहितकरत्वरूपमातापितृकृत्ये स्वयमेव स्वस्याकरोदिति तदुपकारमुक्त्वाऽऽचार्यकृत्यं विशे- षोपकारं च स्वयमेव स्वस्याकरोदिति वदन् परांकुशः 'अज्ञा- तानां ज्ञापक' इत्यवोचत्। अत्रोच्यमानं वाक्यं तादृशश्रीसूक्तेः सूचकम्।

अज्ञातार्थानां साकल्येन ज्ञापनं नाम—तत्त्वविवेकमारभ्य प्र- पत्तिपर्यंतमर्जुनस्य पूर्वमज्ञातानामर्थानां ज्ञापनं। देहात्माभि- मानिनो देहानुबंधिषु बंधुष्वस्थानस्नेहं कृत्वा स्थितस्यास्यप्र- कृत्यात्मविवेकादिभिः वैराग्यस्य कर्तव्यत्वात्—

'न त्वेवाहं जातु नासं न त्वं नेमे जनाधिपाः।
न चैव न भविष्यामः सर्वे वयमतः परम्॥

---

अज्ञात अर्थ को जनाना आचार्य कृत्य है ईश्वर कृत्य नहीं इस लिये ही 'हमारे उत्पादक माता और पिता होकर' इस तरह प्रियकरत्व हितकरत्व रूप मातापितृ कृत्यों को आप ही अपने विषय में किया है इस उपकार को अनुसंधान कर अनंतर आचार्य के कर्तव्य विशेष उपकार को आप ही हम को किये हैं ऐसा कहनेवाले श्रीशठकोप सूरि 'अज्ञात अर्थों को जनानेवाले ऐसा कहे हैं। इस स्थल में लोकाचार्य स्वामीजी का यह वाक्य उस दिव्यसूक्ति का सूचक है।

अज्ञात अर्थों को पूर्णतया जनाना माने—तत्वविवेक से लेकर प्रपत्ति पर्यंत अर्जुन का पूर्व अज्ञात संपूर्ण अर्थों का जनाना। देह को आत्मा समझ- कर, देहसंबंधी बंधुओं में स्नेह के अयोग्य युद्ध स्थल में स्नेह करनेवाले अर्जुन को प्रकृति और आत्मा के स्वभाव को कह प्रबुद्ध करना आवश्यक होनेसे—

'मैं भूतकाल में था, तुम और ये राजालोग भी थे और हमलोग सभी इसके बाद होंगे।'

देहिनोऽस्मिन्यथा देहे कौमारं यौवनं जरा ।
तथा देहांतरप्राप्तिर्धीरस्तत्र न मुह्यति ।'

इत्यादिभिः प्रकृत्यात्मविवेकमात्मपरमात्मविवेकरूपतत्वविवेकंच

'अंतवंत इमे देहा नित्यस्योक्ताः शरीरिणः ।
अनाशिनोऽप्रमेयस्य तस्माद्युध्यस्व भारत ॥

न जायते म्रियते वा कदाचिन्नायं भूत्वा भविता वा न भूयः ।
अजो नित्यः शाश्वतोयं पुराणो न हन्यते हन्यमाने शरीरे ॥

वासांसि जीर्णानि यथा विहाय
नवानि गृह्णाति नरोपराणि ।
तथा शरीराणि विहाय जीर्णा-
न्यन्यानि संयाति नवानि देही ॥'

इत्यादिभिरात्मनित्यत्वदेहानित्यत्वे च प्रथममुपदिश्य, एतत्स्वातंत्र्यभ्रमं निवर्तयितुं—

---

'इस देह में जीवात्मा को जैसा कौमार यौवन और जरा अवस्था प्राप्त होतीहैं वैसे ही अन्य देह की प्राप्ति भी होती है इस विषय में बुद्धिमान मोहित न होगा ।'

इत्यादि से प्रकृति और आत्मा का विवेक आत्मा और परमात्मा का विवेक रूप तत्वज्ञान को,

'नित्य, अविनाशी और प्रमाणों से अपरिच्छिन्न आत्मा के ये देह नश्वर हैं इस लिये हे अर्जुन युद्ध करो'

'यह उत्पत्ति शून्य सदा रहनेवाला पुराना है चेतन कदाचित् न जन्मता है न मरता है पहिले हुआ था पीछे होगा ऐसा नहीं कह सकते शरीर नाश होनेपर भी जीव नाश नहीं होता ।'

'जैसे मनुष्य पुराने वस्त्रों को त्याग कर नूतन वस्त्रों को पहनता है वैसे ही जीर्ण शरीरों को छोड कर आत्मा अन्य नवीन शरीरों को लेता है'

इत्यादि से आत्मा का नित्यत्व और देहके अनित्यत्व को पहिले उपदेश कर, अर्जुन के स्वातंत्र्य भ्रम को दूरकरनेके लिये—

'भूमिरापोनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च ।
अहंकार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा ॥
अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम् ।
जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्यते जगत्॥'

इत्युक्तप्रकारेण चेतनाचेतनशरीरिणः—
'सर्वस्य चाहं हृदि सन्निविष्टो मत्तस्मृतिर्ज्ञानमपोहनं च' इति,
'ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेर्जुन तिष्ठति ।
भ्रामयन् सर्वभूतानि यंत्रारूढानि मायया ॥'

इतिचोक्तप्रकारेण सर्वजनहृदयस्थस्य सकलप्रवृत्तिनिवृत्तिकारयितृत्वरूपं स्वस्य नियंतृत्वं, तथा सर्वनियंतृत्वेन सर्वस्मात्परस्यैव—

'परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम् ।

---

'भूमि, जल, अग्नि, वायु, आकाश, अहंकार, महत् और प्रकृति ये आठ हमारे अचेतन शरीर हैं ।'

'जिस जीव रूप हमारे शरीर से जगत् धारण कियाजाता है वह पूर्वोक्त शरीर सें श्रेष्ठ समझो ।'

इस वचन के अनुसार चेतनाचेतन दोनों का शरीरी हो—

'सबके हृदय मे मैं वास करता हूं मेरे से ही स्मरण, ज्ञान और विस्मृति होते हैं ।' इति

'परमात्मा संपूर्ण भूतों के हृत्प्रदेश में रहते हैं, माया से सर्वप्राणियों को यंत्र में चढाकर घुमाते हैं ।'

इति च उक्त प्रकार सर्वजनहृदयस्थ सकल प्रवृत्ति निवृत्तियों को करानारूप अपनी नियमनशक्ति को, एवं सर्व नियंता और सर्वस्मात्पर होकर रहते हैं इतना ही नहीं किंतु—

'साधुओं की रक्षा दुष्टों का विनाश और धर्म के स्थापनके लिये प्रतियुग

धर्मसंस्थापनार्थाय संभवामि युगेयुगे ॥,

इत्यवतारप्रयुक्तं स्वस्य सौलभ्यं,

'समोहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः'

इति स्वस्याश्रयणीयत्वे साम्यं,

'प्रकृतेः क्रियमाणानि गुणैः कर्माणि सर्वशः।
अहंकारविमूढात्मा कर्ताहमिति मन्यते ॥

इत्यहंकारदोषं,

'यततो ह्यपि कौंतेय पुरुषस्य विपश्चितः।
इन्द्रियाणि प्रमाथीनि हरंति प्रसभं मनः ॥'

इतीन्द्रियप्राबल्यं,

'असंशयं महाबाहो मनो दुर्निग्रहं चलम् ॥

इति तादृशप्राबल्यं इन्द्रियांतरेभ्यो मनसः प्राधान्यं च प्रादर्श-

---

में अवतार लेता हूं।'

ऐसा अवतार प्रयुक्त अपने सौलभ्य को,

'संपूर्ण प्राणियों के विषय में मैं समान हूं, मेरे को प्रिय और अप्रिय कोई नहीं।'

इस तरह आप को सब ही आश्रयण कर सकते हैं, इस समता को भी,

'प्रकृति के सत्त्व रज तमोगुणों से किये जानेवाले संपूर्ण कर्मों के प्रति अहंकार से मोहित यह चेतन मैं करता हूं ऐसा मानता है।'

इस प्रकार अहंकार के दोष को,

'यह बुद्धिमान् चेतन इंद्रियों को रोकनेका यत्न करनेपर भी इंद्रियगण मन का म थन कर बलत्कार से अपने वश कर लेते हैं।'

इस प्रकार इंद्रियों के प्राबल्य को,

'हे अर्जुन ? चंचल मन को रोकना अशक्य है इसमें संशय नहीं।'

ऐसा इंद्रियों की अपेक्षा मन की प्रबलता को दिखाये हैं। ऐसा आश्रयण

यदित्याश्रयणाविरोधिनः,

'तानि सर्वाणि संयम्य युक्त आसीत मत्परः ।
वशे हि यस्येन्द्रियाणि तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥

इतिव

'यतो यतो निश्चरति मनश्चञ्चलमस्थिरम् ।
ततस्ततो नियम्यैतदात्मन्येव वशं नयेत् ॥'

इत्याश्रयणोपकरणबाह्याभ्यंतराणां करणानां स्वाधीनत्वेन नियमनप्रकारं,

'चतुर्विधा भजंते मां जनाः सुकृतिनोर्जुन ।
आर्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ ॥

इत्याश्रयणाधिकारिणां चातुर्विध्यं,

'द्वौ भूतसर्गौ लोकेस्मिन् दैव आसुर एव च ।

---

विरोधियों को

'उन इंद्रिय और मन को रोक कर हमारे विषय में लगाना चाहिये, जिस के वश में इंद्रिय हैं उसका ज्ञान स्थिर होता है ।'

'चंचल अत एव अस्थिर मन जिस जिस विषय में चरता है उस उस विषय से रोक आत्मा के वश लाना चाहिये ।'

ऐसा आश्रयणोपकरण बाह्य और आंतर इंद्रियों को अपने वश में लानेके प्रकार को ,

'हे अर्जुन ! आर्त ( नष्ट धन को चाहने वाला ) जिज्ञासु ( आत्माको चाहने वाला ) अथार्थी ( नूतन ऐश्वर्य को चाहने वाला ) और ज्ञानी ( हमें चाहनेवाले ) ये चारों सुकृतिलोग हमारा भजन करते हैं ।'

ऐसा आश्रयण करने वाले अधिकारियों का चार प्रकार को ,

'इस लोक में देवप्रकृति आसुर प्रकृति नाम से दो प्रकार प्राणियों की सृष्टि होती है, देव प्रकृति ( दैवी संपत ) मोक्ष के लिये होती है आसुर प्रकृति ( आसुरी

दैवी सम्पद्विमोक्षाय निबंधायासुरी मता ॥'

इति स्वाज्ञानुवर्तनपरा देवास्तदतिवर्तनपरा असुरा इति दैवासुरविभागं,

'हंत ते कथयिष्यामि दिव्याह्यात्मविभूतयः ।
प्राधान्यतः कुरुश्रेष्ठ नास्त्यंतो विस्तरस्य मे ॥

इत्यारभ्यास्यां विभूतौ समस्तपदार्थानां वाचकशब्दानां स्वपर्यंतपर्यवसानप्रकारं, एतत्सर्वं स्वप्रकारत्वेन स्वीकृत्य व्याप्य स्थितिप्रकारं,

'दिव्यं ददामि ते चक्षुः पश्य मे योगमैश्वरम् ।'
इति दिव्यचक्षुर्दत्वा,

'पश्यामि देवांस्तव देव देहे
सर्वांस्तथा भूतविशेषसंघान् ।
ब्रह्माणमीशं कमलासनस्थ-
मृषींश्च सर्वानुरगांश्च दिव्यान् ॥'

---

संपत्) संसार के लिये होती है ।'

अपनी आज्ञाऽनुवर्तन करने वाले देवता हैं और आज्ञा उल्लंघन करने वाले असुर हैं इस प्रकार देवासुर विभाग को,

'हे कुरुश्रेष्ठ ! हमारी विस्तृत विभूति का अंत नहीं है इस लिये प्रधान और शुभ विभूतियों को मैं कहूंगा ।'

ऐसा आरंभ कर इस विभूति में समस्त पदार्थों का वाचक शब्द हम में पर्यवासन होते हैं, शरीर भूत इन विभूतियों में अपने व्याप्ति प्रकार को,

'तुम को दिव्य चक्षु देता हूं हमारी नियमनशक्ति को देखो' इस तरह दिव्य चक्षु को देकर,

'हे देव ! आप के देह में संपूर्ण देवताओं, समस्त प्राणिसमूह तथा चतुर्मुख ब्रह्मा, ब्रह्मा के गोद में बैठे हुए महादेव को देदीप्यमान सब ऋषियों और

इत्यादिना स्वविश्वरूपं दृष्ट्वा यथा वदेत्तथा कृतत्वात्— स्वानुग्रहविषयाणां दिव्यज्ञानं दत्वा स्वप्रकारान् प्रदर्शयतीत्यमुमर्थं,

'मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु।

मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्परायणः ॥'

इत्येवं स्थितपरत्व सौलभ्ययुक्तस्वचरणप्राप्तिरूपपरमपुरुषार्थस्योपायभूतां कर्मज्ञानरूपांगसंहितां भक्तिं,

'मामेव ये प्रपद्यंते मायामेतां तरंति ते।'

'तमेव चाद्यं पुरुषं प्रपद्ये'

'तमेव शरणं गच्छ सर्वभावेन भारत।'

इति तादृशं भक्त्यंगप्रपत्तिं, चरमश्लोकेन तादृशभक्तौ दुष्करत्वादीनि ज्ञात्वा शोचतां सुकरः स्वरूपानुरूपोपायः प्रपत्तिरित्यर्थं च स्वयमेव ज्ञापयामास। एवमज्ञातानामर्थानां सर्वेषां ज्ञापनात् आचार्यकृत्यमारोपितवानित्युच्यते।

---

देदीप्यमान सर्पों को मैं देखता हूं।'

इत्यादि से अपने विश्वरूप को देखकर कहें जैसा करनेसे अपने भक्तों को दिव्यज्ञान दे अपने प्रकारों को दिखाते हैं, इसबात को,

'हमारे विषय में मन लगाओ हमारे भक्त बनो हमारी आराधना करो और हमारे को नमस्कार करो इस प्रकार आत्मा को हमारे अधीन कर आश्रयण करोगे तो हमारे को ही प्राप्त होओगे।'

इस प्रकार परत्व और सौलभ्य युक्त अपने चरणारविंदों में प्राप्ति रूप परम पुरुषार्थ के उपायभूत कर्म ज्ञान सहित भक्ति को,

'हमारे ही शरण में आने वाले इस माया को तरते हैं।'

'उस आदि पुरुष को ही आश्रयण करता हूं।'

हे अर्जुन! संपूर्ण भावसे उस परमात्मा के ही शरण जाओ, इस रीति से भक्त्यंग प्रपत्ति को, चरम श्लोक से उस भक्तिरूप उपाय करने को अशक्य समझ कर शोचने वालों को सहज और स्वरूपानुरूप उपाय प्रपत्ति ही है इस

अथ पुरुषकारकृत्यं च शरण्यस्य न भवति किंतु लक्ष्म्याः कृत्यं ।

'मत्प्राप्तिं प्रति जंतूनां संसारे पततामधः ।
लक्ष्मीः पुरुषकारत्वे निर्दिष्टा परमर्षिभिः ॥
ममापि च मतं ह्येतन्नान्यथा लक्षणं भवेत् ।'

इत्यादिभिरमुमर्थं भगवच्छास्त्रेषु स्वयमेवावोचत् ।

अस्य तत्वज्ञानादीनामुत्पादनीयत्वादाचार्यकृत्यमारोपितवान् पुरुषकारकृत्यारोपणं किमर्थमंगीकारे को दोष इति चेत्— अंगीकारस्यास्याप्यवश्यापेक्षितत्वात् । तथाहि—अस्योपायस्य पुरुषसापेक्षतेव पुरुषकारसापेक्षताप्यस्ति । एतदुभयसापेक्षता चोपायवरणरूपे पूर्ववाक्ये प्रथमचरमपदयोर्द्रष्टव्या । श्रीशब्देन

---

बातको भी स्वयं श्रीकृष्णने अर्जुन को जनाया है ।

इस तरह अज्ञात सब अर्थों को जनानेसे आचार्य कृत्य को आप ही भगवानने किया है ।

अनंतर पुरुषकार कृत्य रक्षक भूत सर्वेश्वर का नहीं किंतु लक्ष्मीजी का कृत्य है—

'संसार में अधः पतित प्राणियों को हमारी प्राप्ति के लिये लक्ष्मीजी पुरुषकार हैं ऐसा परमर्षि लोग दिखाये हैं हमारा भी यही मत है और दूसरा इस का लक्षण नहीं है ।'

इत्यादि से लक्ष्मीजी पुरुषकार हैं इस प्रकार पांचरात्र में भगवान ही कहे हैं ।

अर्जुन को तत्वज्ञानोत्पादन करने के लिये आचार्य कृत्य को अपने ऊपर श्रीकृष्णने लिया परंतु पुरुषकार कृत्य को अपने ऊपर लेनेका प्रयोजन क्या ? विना पुरुषकार अंगीकार क्यों नहीं किया इस शंका में कहते हैं— अंगीकार करने के लिये पुरुषकार की आवश्यकता है इस उपाय को जैसे पुरुषकी अपेक्षा है वैसे ही पुरुषकार की अपेक्षा भी है, इन दोनों की आवश्यकता तो उपाय

पुरुषकार उत्तमेनाधिकार्युच्यते । तस्माच्चेतने स्वस्योपायत्वेनाश्रयणसमये स्वापराधभयेन लक्ष्मीं पुरुषकारत्वेन पुरुस्कुर्वति, तस्यामेतदपराधनिबंधनं स्वहृदये कोपं दूरीकृत्य घटयंत्यां, स्वीकारस्यौचित्ये तथा विनैतदपराधनिबंधनं स्वहृदयकालुष्यं स्वयं विहायास्यांगीकारात्, तस्यापि करणसमयेऽर्थित्वनिरपेक्षं कृतत्वात्पुरुषकारकृत्यं च स्वयमेवारोपितवानित्युच्यते ।

अथोपायकृत्यस्य स्वासाधारणत्वेपि स्वस्मिन्नारोपितमित्युक्तिः—'त्वमेवोपायभूतो मे भव' इत्यस्मिन्प्रार्थयति स्वस्य कार्यकरणमुचितम्, एवं च सति अहमेवास्योपायः सन्ननिष्टनिवृत्यादिकं कुर्यामिति स्वयमेव विचार्य 'मामेकं शरणं व्रज' सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि' इत्युक्तत्वात् । अन्यथा उपायोपेयत्वे

स्वीकार रूप द्वयमंत्र के पूर्ववाक्य में प्रथम और चरम पदों से देख सकते हैं

श्रीशब्द से पुरुषकार को प्रपद्ये इस उत्तम पुरुष से अधिकारी को भी कहते हैं इस कारण चेतन ईश्वर को उपायतया आश्रयण करने के समय अपने अपराध के भयसे लक्ष्मीजी को पुरुषकारतया आगे करनेसे वह लक्ष्मी चेतन के अपराध से हुआ ईश्वरके कोप को शांत कर मिलावे तो ईश्वर स्वीकार करते हैं इस क्रम को छोडकर चेतन के अपराधानुसार अपने हृदय के कालुष्य को आप ही क्षमा कर इसको अंगीकार किये हैं ऐसा करने के समय चेतन की प्रार्थना के विना स्वयं करने से पुरुषकार कृत्य को आप ही अपने ऊपर लिया है ।

अनंतर उपाय कृत्य अपना ही होते हुए उस कृत्य को अपने ऊपर लेना माने—'हमारा उपाय आप ही होओ' ऐसा इस चेतन के प्रार्थना करनेपर ईश्वर को कार्य करना उचित है इस प्रकार न कर हम हीं इस चेतन का उपाय हो अनिष्ट निवृत्ति आदि को करैंगे ऐसा अपने ऊपर लेना ।

'हम ही को उपाय मानो सब पापों से तुम को मुक्त करूंगा' इस उक्ति से जान सकने हैं ।

तदिह तव तत्वं नतु गुणौ' इत्युक्तस्योपायकृत्यमागंतुकं न भवति, उभयलिंगाविशिष्टत्वादुपायोपेयत्वमुभयमपि स्वतः सिद्धं खलु वर्तते। केचिदुपेयभूतस्य स्वस्योपायकरणादुपायकृत्यमारोपितमित्युच्यत इत्याहुः,तत्क्षीरस्यौषधवत् अस्योपायभवनस्थले सर्वत्र विद्यत इत्यर्जुनस्येदानीमसाधारण्येन कृतत्वाभावात् उपायमिति वस्तु निर्दिश्य तद्वैभवस्योक्तिप्रकरणत्वाच्चात्रानुचितम्। अतः पूर्वोक्त एवार्थः।

आचार्यकृत्यारोपणविषये—

'कार्पण्यदोषोपहतस्वभावः
पृच्छामि त्वां धर्मसंमूढचेताः।
यच्छ्रेयः स्यान्निश्चितं ब्रूहि तन्मे
शिष्यस्तेहं शाधि मां त्वां प्रपन्नम्॥'

---

'उपायभाव और उपेयभाव आपके स्वरूप हैं गुण नहीं' इस प्रकारके कहे जानेवाले ईश्वरके उपाय कृत्य आगंतुक नहीं है उभय लिंग विशिष्टता से उपायत्व और उपेयत्व ये दोनों स्वतः सिद्ध हैं।

अ:वा उपेयभूत आप को उपाय करनेसे उपाय कृत्य अपने ऊपर लिये हैं ऐसा भी अर्थ करते हैं। यह अर्थ दूध जैसे औषध होता है तैसे यह परमात्मा सर्वत्र उपायभूत होनेसे, अर्जुन के लिये उस वखत विशेषपूर्वक नहीं किया हुआ होनेसे 'उपाय' ऐसा इस वस्तु को निर्देश कर उस का वैभव कहनेका प्रकरण होनेसे इस स्थल में उचित नहीं। इस कारण पहिले कहा अर्थ ही ठीक है।

आचार्य कृत्य को अपने ऊपर लेनेपर—

'कृपारूप दोष द्वारा मैं मेरे स्वभाव से अलग हो धर्म के विषय में मोहित चित्तवाला हो आप से पूंछता हूं, जो हम को श्रेय हो वह आप निश्चय कर कहिये, मैं आप का शिष्य और प्रपन्न हूं, हमें आप शासन कीजिये' ऐसा अर्जुन की

इत्यस्यार्थित्वेनान्यकृत्यस्य स्वस्मिन्नारोपितत्वमात्रस्य विवक्षितत्वात्, पुरुषकारकृत्यारोपणविषयेऽन्यकृत्यारोपणस्य तत्रार्थित्वनिरपेक्षितत्वस्य च विवक्षितत्वात्, स्वकृत्यारोपणविषयेऽर्थित्वनिरपेक्षत्वमात्रस्य विवक्षितत्वाच्चारोपितेत्यस्य कृत्यत्रये च यथायोगमन्वयः कार्यः ।

आचार्येऽज्ञातज्ञापनं कुर्वति लक्ष्म्यां पुरुषकारे सति स्वमुपायत्वेन स्वीकुर्वतोऽनिष्टनिवृत्त्यादिकरणस्यौचित्ये एतेषां सर्वेषां स्वोपर्यारोपणं वैभवः खलु । 'आरोपितत्वान्महाभारते उपायवैभव उक्त' इति आरोपणस्य प्रतिपादितत्वादुक्त इत्यर्थः ।

उभयसाधारणवैभवः ।

एवं पुरुषकारोपाययोरुभयोरसाधारणवैभवमवादीत् । अथोभयसाधारणवैभवमाह—पुरुषकारस्येत्यादिना ॥

---

प्रार्थना करनेपर आचार्य कृत्य को अपने ऊपर लिया यही कहनेका अभिप्राय है, पुरुपकार कृत्य को अपने ऊपर लेनेपर अन्य कृत्य को अपने ऊपर लेना, और उसका विना प्रार्थना किये अपने ऊपर लेना भी विवक्षित होनेसे, अपने कृत्य को अपने ऊपर लेनेपर विना प्रार्थना ही लिये हैं यह अर्थ विवक्षित होनेसे, 'आप ही अपने ऊपर लेनेसे' यह तीनों कृत्यों में यथोचित अन्वित होता है ।

आचार्य के अज्ञात ज्ञापन करनेपर, लक्ष्मीजी पुरुपकार करनेपर यह चेतन ईश्वर को उपायतया आश्रयण करता है तो इस चेतन के अनिष्ट को दूर कर और इष्ट प्रदान करना उचित है ऐसा न कर आप ही तीनों कृत्यों को अपने ऊपर लेना वैभव ही है । इस विषय को प्रतिपादन करनेसे महाभारत में उपाय वैभव कहा गया ।

पुरुपकार और उपाय इन दोनों का साधारण वैभव ।

इस प्रकार पुरुपकार और उपाय दोनों के असाधरण वैभव कहा गया । अब दोनों के साधारण वैभव को कहते हैं—

**पुरुषकारस्योपायस्य च वैभवो नाम—दोषं गुणहानिंच दृष्ट्वा अनुपेक्षणमात्रं विनांगीकारस्य तयोरेवोपदात्वेन स्वीकारः॥ १८॥**

---

तत्तदसाधारणवैभवस्य कथनात्पुरुषकारस्योपायस्य च पृथगुपादानमकरोत् प्राक्, अस्य वैभवस्योभयसाधारणत्वात्पुरुषकारस्योपायस्य च तंत्रेणोपादानं करोत्यत्र। उभयोरप्यसाधारणवैभवकथनस्थलेषु 'उभावपि वशीकरोति' इत्यादिना शाब्दं पुरुषकारस्वरूपं, 'उपायकृत्यस्य स्वनैवारोपितत्वात्' इत्यादिना अर्थादुपायस्वरूपं चोक्तम्। अत्रोभयस्वरूपकथनपूर्वकं वैभवमाह—दोषं गुणहानिं च दृष्ट्वाऽनुपेक्षणमात्रं विनांगीकारस्य तयोरेवोपदात्वेन स्वीकार इति। दोषोऽकृत्यकरणा

---

उत्कर्षः साधनस्यास्य तथा पुरुषकारतः।
यद्दोषं गुणहानिं च दृष्ट्वापि जीवमत्यजन्।
अपि स्वीकारकरणे तत्रोपायनकल्पनम्॥१८॥

पुरुषकार और उपाय का वैभव माने—दोष और गुणहानि को देख उपेक्षा न कर अंगीकार करनेके लिये उन को ही भेंट मनना॥ १८॥

उस उस के साधारण वैभव कहनेसे पुरुषकार और उपाय को पृथक् पृथक् लेकर कहे हैं, अब इस सूत्र में दोनों के साधारण वैभव को कहनेसे 'पुरुषकार' ऐसा इकट्ठा लेते हैं, दोनों के असाधारण वैभव कहनेके स्थल में 'दोनों को वश करना' इत्यादि से शाब्दतया पुरुषकार स्वरूप, और 'उपायकृत्य को आप ही अपने ऊपर लेनेसे' इति आर्थतया उपाय स्वरूप भी कहागया। यहां उभय स्वरूप कथन पूर्वक वैभव को कहते हैं— दोष इत्यादि। दोष माने— अकृत्य करणादि निषिद्धानुष्ठान गुणहानि माने— विहित को न करना इन दोनों को

दिनिषिद्धानुष्ठानं, गुणहानिर्विहिताकरणम् । एतद् द्वयमपि 'मनोवाक्कायैः' इत्यादिचूर्णिकया भाष्यकृदवोचत्॥

इदं कुर्विदं माकार्षीरिति विधिनिषेधात्मकं शास्त्रं भगवदाज्ञारूपं खलु वर्तते-- 'श्रुतिस्मृतिर्ममैवाज्ञा' इति स्वेनैवोक्तम् । एवंभूते शास्त्रे निषिद्धस्यानुष्ठानं विहितस्याननुष्ठानं च हि— अनादिकालं 'क्षिपामि' 'न क्षमामि' इति भगवन्निग्रहविषयतायाः कारणम् । एतद् द्वयमपि दृष्ट्वाऽनुपेक्षणमात्रं विनेति-आश्रयणोन्मुखचेतनगते एतद् दृष्ट्वायं माभूदितीममपरित्यज्यांगीकारमात्रं विनेत्यर्थः ।

अंगीकारस्य तयोरेवोपदात्वेन स्वीकारो नाम—एवंभूतदोषगुणहान्योरेवांगीकारोपयुक्तोपहारत्वेन स्वीकारः ।

अनुपेक्षणस्य हेतुर्दयाक्षांती। उपदात्वेन स्वीकारहेतुर्वात्सल्यम् । गोमूत्रादियुक्तस्थले तृणमनश्नंती गौर्योनिनिष्क्रांतस्य

---

'मन वचन और काय से' इत्यादि चूर्णिका से श्रीरामानुजस्वामीजी कहे हैं ।

'इस को करो' 'इस को मत करो' ऐसा विधि निषेध स्वरूप शास्त्र भगवान का आज्ञा रूप है । 'श्रुति और स्मृति हमारी ही आज्ञा है' ऐसा प्रभु आप ही कहे हैं । एवं भूतशास्त्र में निषिद्ध को कर विहित को न करना ही अनादि काल 'क्षिपामि' 'न क्षमामि' ऐसा भगवन्निग्रह का विषय होनेका कारण है । 'इन दोनों को देख उपेक्षा न कर' माने— आश्रयणोन्मुख चेतन गत इन दोनों को देख 'यह चेतन हम को नहीं चाहिये' ऐसा कह उसे परित्याग न कर केवल अंगीकार करना मात्र नहीं प्रत्युत उन दोष और गुणहानि को उपहार समझना ।

उपेक्षा न करनेके हेतु दया और क्षमा हैं । भेंट समझनेका हेतु वात्सल्य है । गोमूत्रादि लगा हुआ स्थल में घास न खाने वाली गौ अपने यानिप्रदेश से निकला हुआ वत्स का ऊपरके मलको भोग्यतया जैसे आदर से चाटती है वैसा

वत्सस्य शरीरे हेयद्रव्यविशेषं यथा भोग्यत्वेन स्वीकरोति तथाविधो गुणः। एतद्गुणसदृशो न कश्चिद्गुणः। अत एव 'असदृशो गुण' इति परांकुशैरुक्तम्। भाष्यकृदपि 'अपारकारुण्यसौशील्यवात्सल्य' इति गुणांतरैः सहोक्तैतद्व्यावृत्तिज्ञापनार्थं पुनः 'आश्रितवात्सल्यैकजलधे' इत्यवोचत्। इदं च वात्सल्यं मातृत्वसंबंधेनेश्वराल्लक्ष्म्यामतिशयितम्। अत एवोभावपि स्वयमंगीकारसमयेऽस्य चेतनस्य दोषगुणहानिमुपदात्वेन स्वीकुर्वत इति भावः।

एवं पुरुषकारोपायौ दोषगुणहानिनिवृत्तेः पूर्वं किमित्यंगीकुरुतः तन्निवृत्त्यनंतरमंगीकर्तव्य इति तिष्ठतश्चेत् किं स्यादित्यत आह–उभयमपीत्यारभ्य।—

---

आश्रितों के दोष को भगवान भोग्यत्वेन स्वीकार करते हैं। इस गुण के सदृश और कोई गुण नहीं। इस कारण से ही 'सदृश रहित गुणवान्' ऐसा श्रीशठकोपसूरिजी कहे हैं। श्रीरामानुजस्वामीजी भी 'अपार कारुण्य सौशील्य वात्सल्य' ऐसा और गुणों के साथ वात्सल्यगुण को कह 'आश्रितवात्सल्यैकजलधे' ऐसा पृथक् वात्सल्यगुण की प्रसंशा किये हैं। यह वात्सल्य गुण मातृत्व संबंध से ईश्वर की अपेक्षा लक्ष्मी में अधिकतया रहता है। इस कारण दोनों अपने अपने अंगीकार करनेके समय इस चेतन के दोष और गुण हानि को भेंट समझकर अंगीकार करते हैं।

इस प्रकार पुरुषकार और उपाय दोष और गुणहानि के रहते हुए अंगीकार क्यों करते हैं? वह दोनों निवृत्त होनेपर ही अंगीकार करेंगे ऐसा समझकर रहेंगे तो कौन दोष होगा? इस आकांक्षामें कहते हैं—

उभयमप्युभयमपि निवृत्तं स्यादिति तिष्ठति
यदि—उभयोरप्युभयमपि प्रसज्येत् ॥१९॥

---

उभयमपीति—पुरुषकारोपायौ। उभयमपि निवृत्तं स्यादिति स्थितिर्नाम—एतदंगीकारसमये एतद्दोषगुणहान्योर्निवृत्तावंगीकार्य इति विचार्याश्रयणोन्मुखमेनमनंगीकृत्य स्थितिः। एवं स्थितावुभयोरप्युभयोरपि प्रसंगो नाम—पुरुषकारस्योपायस्य च दोषगुणहान्योरुभयोरपि प्रसंगः। तथा हि—दोषस्य प्रसंगो नाम—

'त्वं माता सर्वलोकानां देवदेवो हरिः पिता।'
'अखिलजगन्मातरं' 'पितासि लोकस्य चराचरस्य' इत्युक्तप्रकारेण सकलचेतनानां च निरुपाधिकमातापितृत्वादेतच्चेतनस्य

---

दोषस्य गुणहानेश्च निवृत्तिः स्यादिति स्थितौ ॥
उभयत्र प्रसज्येत गुणहानिश्च दूषणम् ॥१९॥

दोनों दोनों निवृत्त हो ऐसा मानने पर दोनों को दोनों होयंगे ॥१९॥

दोनों माने—पुरुषकार और उपाय। दोनों निवृत्त हो ऐसा रहने पर माने—इस चेतन को अंगीकार करनेके समय इस का दोष और गुणहानि ये दोनों निवृत्त होना चाहिये ऐसा समझकर आश्रयण उन्मुख इस चेतन को अंगीकार न करना। ऐसा रहनेपर दोनों को दोनों होयंगे माने—पुरुषकार और उपाय ये दोनों को दोष और गुणहानि दोनों होना। यह कैसे इस आकांक्षा में कहते है—

दोष का होना माने—

'आप सबलोगों की माता और देवदेव हरि पिता है' 'अखिलजगन्माता को' 'लोक का पिता हो' इस वचनानुसार सकल चेतनों के निरुपा-

गुणदोषौ यथा स्वीयौ स्यातां तादृशसंबंधे सति चेतनस्य दोष-
गुणहानी दृष्ट्वांगीकाराकरणात्तादृशसंबंधस्य हानिप्रसंगः ।
गुणहानिप्रसंगो नाम एतद्दुःखं दृष्ट्वा कृपाऽकरणात् दोषस्य
भोग्यत्वेन स्वीकाराभावाच्च कृपावात्सल्यादीनां हानिप्रसंगः ।

अथवोभयमपि प्रसज्येदित्यत्र दोषगुणहानी नाम— अकृत्य-
करणं, कृत्याकरणं च । पुरुषकारस्याकृत्यकरणं-- ईश्वरोऽपि यथा-
दोषं न पश्येत् तथा कुर्वत्या दोषनिवृत्तिं विना नांगीकुर्यामि-
ति स्थितिः । कृत्याकरणं नाम-- एतद्दोषादिकमदृष्ट्वैवैनं स्वी-
कृत्येश्वरेण घटयितृत्वस्य स्वकृत्यस्याकरणम् । ईश्वरस्याकृत्य-
करणम्-- संसारिचेतनानां दोषं दृष्ट्वाऽपरित्यज्य स्वाभावि-
कसंबंधहेतुनाऽद्वेषमारभ्योत्पादयितुं परिवार्य संचरतः सर्वभूत-

---

धिक माता और पिता होनेसे इस चेतन का सत्कर्म असत्कर्म दोनों अपने
ही हो जैसा संबंध रहनेपर इस चेतन के दोषादि को देख अंगीकार न
करनेसे तादृश निरुपाधिक संबंध की हानि होगी । गुणहानि होना माने—
इस चेतन के दुःख को देख कृपा न करनेसे, इसके दोष को भोग्यता से स्वीकार
न करनेसे कृपा वात्सल्य आदि गुणों की हानि होना ।

अथवा दोष और गुणहानि माने—अकृत्य को करना और कृत्य को न
करना । पुरुषकार का अकृत्यकरण माने—ईश्वर से भी दोष को छिपानेवाली
आप दोषादि के निवृत्त न होनेपर अंगीकार न करूंगी ऐसा हठकर रहना ।
कृत्याकरण माने—इस चेतन के दोषादि को न देख स्वीकार कर ईश्वर के साथ
मिलाना इस अपने कृत्य को न करना ।

ईश्वर का अकृत्यकरण माने—संसारी चेतनों की नीचता को देख न छोड
स्वाभाविक संबंध रूप हेतु से अद्वेषादि गुणों को उत्पादन करने को सन्मुख
घेरते हुए संचार करने वाले सर्वभूत सुहृद् आप के इस चेतन को अंगीकार

सुहृदोऽस्यैतच्चेतनांगीकारसमय एतद्दोषादिनिवृत्तिं विना नांगी कुर्यामिति स्थितिः। कृत्याकरणं नाम–एतद्दोषादिकमदृष्ट्वांगीकृत्य स्वकृत्यानिष्टनिवृत्त्याद्यकरणम् ।

इदं च चेतनस्योक्ताकृत्यकरणादिवत् शास्त्रमवलंब्य नोच्यते,एतत्स्वभावपर्यालोचनयोक्तम् ।

यद्यपि विमुखानामपि दोषगुणहानी उपदात्वेन स्वीकृत्यांगीकारस्वभावयोरभिमुखचेतनानामंगीकारसमये दोषादिनिवृत्तिः स्यादिति स्थितेरेव प्रथमतोऽसंभावितत्वादेतत्प्रसंगस्यावकाशो नास्ति,तथाप्येतदर्थतत्त्वानभिज्ञानामाश्रयणोन्मुखचेतनगतदोषगुणहानी निवर्तनीये इति स्थितिं विना ताभ्यां सहांगीकार एतयोरवश्यकरणीय इति ज्ञापनायैवमुक्तम् ।

---

करनेके समय इस के दोषादि निवृत्त न होनेसे अंगीकार न करूंगा ऐसा समझ रहना ।

ईश्वर का कृत्याकरण माने—इस चेतन के दोषादि को न देख इस को स्वीकार कर स्वकृत्य रूप अनिष्ट निवृत्त्यादि न करना ।

यह चेतन के विषय में कहा हुआ अकृत्य करणादि के सदृश शास्त्र दृष्टि से नहीं कहा जाता है परंतु लक्ष्मीनारायण के स्वभाव को देखकर कहे है । विमुख चेतनों के भी दोष और गुण हानि को भेंट मानकर स्वयं स्वीकार करनेके स्वभाव वाले इन दोनों को, अभिमुख चेतनों के अंगीकार करनेके समय दोषादि निवृत्त हो ऐसा रहना असंभव होनेसे इन दोनों में दोष और गुणहानि आनेका अवकाश नहीं । तथापि ऐसा कहना– इस अर्थ स्वभाव के न जाननेवाले चेतनों को आश्रयणोन्मुख चेतनगत दोष और गुणहानि निवृत्तहोना चाहिये ऐसा न रह उन दोष और गुणहानि के साथ ही अंगीकार करना इन दोनों के अवश्य कर्तव्य है–ऐसा जनानेके लिये ।

उभयमपि निवृत्तमिति स्थिता-
वस्योभयमपि प्रसज्येत् ॥२०॥

---

एवं दोषादिनिवृत्तिं विना नांगीकुर्यावेति तिष्ठतो यदि त-योस्तदुभयप्रसंगः स्यादित्युक्त्वा दोषादिनिवृत्त्यनंतरं खलु मा-मंगीचकारेति स्थितावस्योभयमपि प्रसज्येदित्याह—उभयमपि निवृत्तमित्यादिना ।

उभयमपि निवृत्तमिति स्थितिर्नाम—एतावत्कालपर्यंतं मामनंगीकृत्येदानीमंगीचक्रतुर्दोषादिनिवृत्तेरेव हि तस्मान्मम ते निवृत्ते इत्यनुसंधाय स्थितिः । एवं स्थितावस्योभयोः प्रसंगो नाम—अकृत्यकरणस्य कृत्याकरणस्य च प्रसंगः । तथा हि—

---

दोषस्य गुणहानेश्च निवृत्तिर्मेस्ति चेतने ॥
स्थिते सति प्रसज्येत गुणहानिश्च दूषणम् ॥२०॥

इस प्रकार दोषादि नष्ट न होनेपर अंगीकार न करेंगे ऐसा रहै तो लक्ष्मी और नारायण को दोषादि होवेंगे ऐसा कह अनंतर चेतन दोषादि न होनेसे ही हम को अंगीकार किये हैं ऐसा माने तो इस चेतन को दोष और गुणहानि होवें-गे इस बात को कहते हैं—दोनों निवृत्त इत्यादि ।

दोनों निवृत्त हुए ऐसा मानें तो इस चेतन को दोनों होते हैं ॥२०॥

दोनों निवृत्त हुए ऐसा मानना माने—इतना दिन हमको अंगीकार न करनेवाले आज अंगीकार किए इसका कारण हमारे दोषादि दुर्गुण निवृत्त होना ही है, इस से मैं दोष रहित हूं ऐसा समझ रहना । ऐसा माननेपर चेतन को दोनों होते हैं माने—अकृत्यकरण और कृत्याकरण इन दोनों का होना । वह कैसे इस

अस्याधिकारिणोऽनादिकालमंगीकारमकृत्वा स्थितावद्विदानीमंगीचक्रतुरस्मद्दोषगुणहान्योर्निवृत्तत्वादित्यनुसंधानमस्याकृत्यकरणं भवति तत्करणात्, 'नीचः पूर्तिरहितः' 'अमर्यादः' 'बुध्वा च नोच' 'अतिक्रान्ताज्ञाम्' इत्यादिप्रकारेणास्माकं दोषगुणहान्योः किंचिदपि न निवृत्तामिति, एवं सत्यपि दोषादिकमुपदात्वेन स्वीकृत्यास्मानंगीचकारेति चानुसंधानं कृत्यं, तदकरणादुभयोरपि प्रसंगः स्यात्

एवं पुरुषकार उपायश्च दोषगुणहानी उपदात्वेन स्वीकृत्य कुत्रांगीचक्रतुरित्यपेक्षायां तत्तदंगीकारं प्राप्तानां राक्षसीनामर्जुनस्य च दोषेषु प्रदर्शितेषु तत्सिद्धिरिति विचार्य प्रथमं राक्षसीनां दोषं प्रदर्शयति—राक्षसीनामित्यादिना ।

आकांक्षा में कहते हैं—हम रे [illegible] और गुणहानि दोनों निवृत्त होनेसे ही अनादिकाल से अंगीकार न करनेवाले आज अंगीकार किये हैं, ऐसा समझना इस अधिकारि को अकृत्य है इस को करने से अकृत्यकरण रूप दोष होता है । 'नीच हूं' 'कोई गुण नहीं है' 'मर्यादारहित हूं' 'जान वा न जान' 'आज्ञाका उल्लंघन करनेवाला' इत्यादि प्रकार से हमारे दोष और गुणहानि आजपर्यंत किंचित्भी निवृत्त न हुए ऐसा होनेपर भी दोषादि को भेंट समझकर हमको अंगीकार किये हैं ऐसा अनुसंधान करना कृत्य है, इस को नहीं करनेसे कृत्याकरणरूप दोष आता है ।

इस प्रकार पुरुषकार और उपाय अर्थात् लक्ष्मी और नारायण दोषादियों को भेंट समझकर कहां अंगीकार किये हैं इस आकांक्षा में उन उन के अंगीकार पाये हुए राक्षसियां और अर्जुन इन के दोषों को दिखानेसे ही वह सिद्ध होगा ऐसा समझकर प्रथम राक्षसियों के दोष को दिखाते हैं—राक्षसियों के इत्यादि ।

## राक्षसीनां दोषः प्रसिद्धः ॥२१॥

एकाक्ष्येककर्णीप्रमुखयः सप्तशतं राक्षस्यः परहिंसालाभे आहारमपि त्यजंत्यः प्रकृत्या पापशीलाः दशमासपर्यंतमेकरीत्या तर्जनभर्त्सनादिकमकुर्वन् । आसां दोषः प्रसिद्ध इति— श्रीरामायणप्रचारदेशेऽमां [illegible] त्यर्थः । एवंभूतानां 'राजसंश्रयवश्यानां [illegible] शुभानां वा' इति दोषं गुणत्वेनोपपाद्य हनूमता विवदित्वा रक्षणात् दोषमेवोपदात्वेन स्वीकृत्यांगीकारः कृत इति सिद्धमिति भावः । गुणहान्यनुक्ति-दोषस्योपदात्वे गुणहानेस्तथात्वं कैमुत्यसिद्धमित्यभिप्रायेण । आसां गुणहानिः—निरंतरं क्लेशकरणसमये इयं वयमिव स्त्री-जातिः खल्विति वा विस्मृत्याप्यल्पं हृदये दयाया अभावः,

---

लंकायां राक्षसीनां तु दोषराशिः प्रसिध्यति ॥२१॥

राक्षसियों के दोष प्रसिद्ध हैं ॥ २१ ॥

एकाक्षी एक कर्णी प्रभृति सात सौ राक्षसियां पराहिंसा प्राप्त होनेपर अपने खाना तक को छोडने वाले पापस्वभाव वाले दशमहीना एक रीति से सीताजी को तर्जन भर्त्सन कर पीडा दिये हैं । इन का दोप प्रसिद्ध है माने— श्रीरामायण का प्रचार जिस देश में है उस देशवासी सभी जानते हैं । एवंभूत राक्षसियों को देख 'राजा के आश्रित अत एव राजा के वश्य' 'पापी हो या पुण्यवंत हो' ऐसा दोष को ही गुणतया प्रतिपादन कर हनुमानजी से विवाद कर रक्षा की है । इस से दोष ही को भेंट मानकर अंगीकार करना प्रसिद्ध हुआ । गुणहानि को न कहनेका कारण दोष ही को भेंट माननेवाले गुणहानि को भेंट मानेंगे इसमें कहना ही क्या ? । इन राक्षसियों की गुणहानि माने—विच्छेद विना निरंतर सीताजी को दुःख देनेके समय यह भी हमारे सदृश स्त्री है इनको दुःख देना

जितेंद्रियेषु मस्तकस्यास्तिकाग्रेसरस्य 'केशव स्यात्मा' इति कृष्णस्य धारकस्यार्जुनस्य दोषः क इति चेत्—बंधुषु स्नेहः कारुण्यं वधभीतिश्च ॥ २२ ॥

---

'भवेयं शरणं हि वः' इत्युक्त्यनंतरं क्लेशकरणसमये हंतैव मवदत् खल्विति किंचिदपि हृदये वैक्लव्याभाव इत्यादिकम् ।

एवं दोषप्रसिद्धेरर्जुनेऽभावाद्गुणप्रथाया एव सत्वादस्य दोषः को वेति शंकामनुवदन् तद्दोषान्दर्शयाति— जितेंद्रियेष्वित्यादिना ।

जितेंद्रियेषु मस्तकस्येति—

'आभरणस्याभरणं प्रसाधनविधेः प्रसाधनविशेषः ।

---

जितेंद्रियास्तिकाचार्ये श्रीकृष्णाराधकेर्जुने ॥
दोषः क इति चेत्--बन्धुस्नेहभीकरुणादयः ॥ २२ ॥

उचित नहीं ऐसा भूलकर भी कृपा न करना । 'हम तुम लोगों की रक्षा करेंगी' इस बात के अनंतर अहो ऐसा हमलोगों की रक्षा करने की प्रतिज्ञा की है इन को दुःख देना उचित नहीं ऐसा समझकर कृपा करना उचित होनेपर भी दुःख ही देती रहीं ।

इस तरह के दोष अर्जुन में नहीं हैं और गुण भरे हैं तो भी इन में दोष क्या ? इस शंका में उनके दोषों को दिखाते हैं— जितेंद्रियों में प्रधान इत्यादि ।

जितेंद्रियों में प्रधान, आस्तिकाग्रेसर, 'केशव के आत्मा'
ऐसा कृष्ण का धारक अर्जुन को दोष क्या ? ऐसी शंका में—
बंधुओं के ऊपर स्नेह, करुणा और वधभीति ये दोष हैं ॥ २२ ॥

जितेंद्रियों में माने—'उस ऊर्वशी का शरीर आभरण का आभरण और

उपमानस्यापि सखे प्रत्युपमानं वपुस्तस्याः ॥

इत्युक्तवैलक्षण्यविशिष्टायामुर्वश्यामाग्रहेणाभिलषंत्यां संबंधमुक्त्वा नमस्कृत्य दूरतः स्थितत्वादिंद्रियजयकृत्सु स्वोत्कृष्टरहितस्येत्यर्थः । आस्तिकाग्रेसरस्येति—धर्माधर्मपरलोकेश्वरचेतनादीनां प्रतिपादकेषु शास्त्रेषु प्रामाण्यबुद्धियुक्तानामग्रेसरस्येत्यर्थः । 'केशवस्यात्मा' इति कृष्णस्य धारकस्य इति—

'अर्जुनः केशवस्यात्मा कृष्णश्चात्मा किरीटिनः' ।

इत्यन्योन्यं प्राणभूतौ वर्तेते इत्युक्तत्वादेतद्विश्लेषे यथा कृष्णस्य धारणमेव न संभवति तथाऽभिमतविषयत्वेन स्थितस्येत्यर्थः । एवं स्थितस्यार्जुनस्य दोषः क इति शंका, चेदिति तदनुवादः ।

दोषा उच्यंते—बंधुष्वित्यादिना ।

---

अलंकार का अलंकार उपमान का उपमान है ॥'

इस बचनानुसार सौंदर्यवती ऊर्वशी स्वयं आकर ऊपर गिरनेपर भी मातृत्व संबंध को कह प्रणाम कर हट गया है, इस कारण इंद्रियजय करनेवालों में अर्जुन से अधिक और कोई नहीं है । आस्तिकाग्रेसर माने— धर्म अधर्म परलोक चेतन ईश्वर आदिके प्रतिपादक शास्त्रों को प्रमाण मानने वालों में प्रधान होना । केशव के आत्मा माने—

'अर्जुन केशव का आत्मा है कृष्ण अर्जुन का आत्मा है'

ऐसा परस्पर प्राणभूत होने से अर्जुन के विश्लेष को कृष्ण नहीं सहसकते, इस प्रकार अभिमत विषय होनेसे अर्जुन को दोष क्या है ? यही शंका का अभिप्राय है ।

अब अर्जुन के दोषों को कहते हैं,— बंधुओं के ऊपर इत्यादि ।

एतेषु स्नेहकारुण्ययोर्दोषत्वमस्थाने कृतत्वात्, वधभीतेर्दोषत्वं स्वधर्मे धर्मबुध्या कृतत्वात् ।

'अस्थानस्नेहकारुण्यधर्माधर्मधियाकुलम्' ।

इति यामुनाचार्याः ।

'धर्मक्षेत्रे कुरुक्षेत्रे समवेता युयुत्सवः' ।

इत्युक्तप्रकारेण युद्धेच्छयोभयसैन्य आगत्य स्थिते सति अनंतरं युद्धमेव कर्तव्यं, तद्दशायाम्—

'न कांक्षे विजयं कृष्ण! न च राज्यं सुखानि च ।
किन्नो राज्येन गोविंद! किं भोगैर्जीवितेन वा ॥
येषामर्थे कांक्षितं नो राज्यं भोगाः सुखानि च ।
त इमेऽवस्थिता युद्धे प्राणांस्त्यक्त्वा धनानि च ॥'

---

इन में स्नेह और करुणा अस्थान में होनेसे दोष हुए हैं । वधभीति स्वधर्मरूप युद्ध में अधर्म बुद्धि करनेसे हुई है, इस लिये यह भी दोष मानीजाती है । यामुनाचार्य स्वामी जी—

"अस्थान में स्नेह करुणा और धर्म में अधर्म बुद्धि से व्याकुल हुआ अर्जुन को ।'

ऐसा कहे हैं

'धर्मक्षेत्र कुरुक्षेत्र में युद्ध करनेकी इच्छासे मिले हुए ।'

ऐसा युद्ध इच्छा से दोनों तरफ की सेना आ खडे होनेपर युद्ध करना आवश्यक है ऐसा होनेपर भी—

'हे कृष्ण ! मैं विजय, राज्य और सुख को नहीं चाहता । हे गोविंद ! राज्य भोग और जिवित से हम को क्या प्रयोजन ? ॥

जिन के लिये हम राज्य, भोग और सुख को चाहते हैं वे युद्ध में धन और प्राणों को छोड कर खडे हैं'

इत्यादिप्रकारेणैतान् हत्वाऽहं जीवामीति जीवनं कीदृशमिति बंधुषु कृतः स्नेहः स्ववर्णविरुद्धत्वान्निषिद्धः ।

'तान्समीक्ष्य स कौंतेयः सर्वान् बंधूनवस्थितान् ।
कृपया परयाऽऽविष्टो विषीदन्निदमब्रवीत् ॥'

इत्युक्तप्रकारेण तद्दशायां कृतं कारुण्यमश्वालंभने कारुण्यवन्निषिद्धं हि ।

'कथं न ज्ञेयमस्माभिः पापादस्मान्निवर्तितुम् ।
कुलक्षयकृतं दोषं प्रपश्यद्भिर्जनार्दन ! ॥'

इत्यारभ्य—

'अहो बत महत्पापं कर्तुं व्यवसिता वयम् ।
यद्राज्यसुखलोभेन हंतुं स्वजनमुद्यताः ॥'

इत्यंतं स्ववर्णधर्मे वधेऽधर्मबुध्या कृता भीतिश्च तथैव हि ।

---

इस तरह इन को संहारकर हम कैसे जी सकते हैं ऐसा बंधुओं के ऊपर स्नेह करना अपने क्षत्रियधर्म के विरुद्ध होने से निषिद्ध है ।

'वह अर्जुन युद्ध करनेके लिये उपस्थित समस्त बंधुओं को देख अत्यंत कृपा से युक्त हो शोचते हुए इस बात को कहना भया ।'

ऐसा युद्ध के समय किया हुआ कारुण्य याग में पशुहिंसा करने में करुणा करनेके तरह निषिद्ध है ।

'हे जनार्दन ! कुलक्षय करनेसे होनेवाला दोष को देखते हुए हम लोग इस पाप से हटनेको क्यों नहीं जानते ।'

ऐसा आरंभ कर—

'राज्यसुख के लोभ से अपने बंधुओं को मारनेके लिये उद्यत हुए हमलोग महत्पाप करनेको तयार हुए हैं यह खेद की बात है ।'

इत्यंत स्ववर्णधर्मरूप वध में अधर्म बुद्धि से की हुई भीति भी दोष ही है ।

## द्रौपदीपरिभवं दृष्ट्वा स्थितिः
## कृष्णाभिप्रायेण प्रधानदोषः ॥२३॥

---

एतत्सर्वमप्रधानं, अथ प्रधानदोषोऽन्य इत्याह– द्रौपदीत्यादिना ।

पूर्वं द्रौपदीं दुर्योधनादिभिः परिभूयमानां दृष्ट्वापि द्यूतेऽपजयं स्मृत्वा धर्मभीत्या क्षमया स्थितावपि—

'गोविंद! पुण्डरीकाक्ष! रक्ष मां शरणागताम्' ।

इति कृष्णविषयकशरणागत्यनंतरं परिभवकरणसमये भगवदाश्रितानितरेषु परिभवत्सु पश्यन् शक्तश्चेन्निवारयेदशक्तश्चेद् दुःखेनान्यत्रापसर्पेदिति विशेषमर्यादां दृष्ट्वा वा स्वास्मिन् कृष्णस्य विद्यमानस्नेहपक्षपातौ विचार्य तच्छरणागतायां परि-

---

सभायां द्रौपदीवस्त्रकर्षणादिपराभवम् ॥
दृष्ट्वा पार्थस्थितिर्दोषप्रधानं कृष्णसंमतम् ॥२३॥

यह सभी दोष अप्रधान हैं इन से भी अधिक प्रधान दोष और है ऐसा कहते हैं–

द्रौपदी का परिभव को देखते रहना श्रीकृष्ण
के अभिप्राय से प्रधान दोष है ॥ २३ ॥

पहिले द्रौपदी को दुर्योधनादि कर्तृक परिभव को देखते हुए भी द्यूत में अपनी हार को याद कर धर्मभीति से सहनेपर भी–

'हे गोविन्द ! हे पुण्डरीकाक्ष ! शरणागत मुझ को रक्षा करो ।'

ऐसा श्रीकृष्ण के चरण में शरणागति करनेके बाद द्रौपदी के परिभव करनेपर भगवदाश्रितों के अन्यलोग कर्तृक परिभव को देखकर समर्थ हो तो रोकना चाहिये, असमर्थ हो तो दुःखित हो हट जाना चाहिए ऐसा विशेषशास्त्र की

पांडवानां च निरसनस्य प्राप्तौ
स्थापनं द्रौपदीमंगलसूत्रार्थम् ॥ २४ ॥

---

भूयमानायां पश्यन् स्थितोऽहं तन्मुखं श्वः कथं द्रक्ष्यामीति वा शीघ्रमुत्थाय निवारणं कर्तव्यं, तदकृत्वा पूर्वापेक्षया कंचन विशेषं विनाऽतिष्ठत् । अयमेवास्य सर्वेभ्यो दोषेभ्यः प्राधान्येन कृष्णहृदये स्थितः । अत एव 'कृष्णाभिप्रायेण प्रधानदोष' इत्युच्यते । दोषस्य प्राधान्यं क्रौर्येण भवति । 'न क्षमामि' इति वक्तुं योग्यतया स्थितो दोषोऽयमेव ॥

एतद्दोषक्रौर्यमुपपादयति- पांडवानां चेत्यादि । अथवाऽयं दोषः पंचानामपि तुल्यः, अत एतेषामपि निरसनं विना स्थापनं कथमिति शंकायामाह—पांडवानां चेत्यादि ।

---

पांडवानां निराकृत्यां प्राप्तायां स्थापनं च यत ॥
द्रौपद्याः शुभसूत्रस्य रक्षणार्थं तदुच्यते ॥ २४ ॥

मर्यादा को विचार कर या अपने बिषय में श्रीकृष्णजी का स्नेह और पक्षपात आदि को स्मरण कर उन का शरणागत द्रौपदी अपमानित होनेपर देखते रहे तो श्रीकृष्ण के मुख को कल्ह मैं कैसे देख सकूं इति वा शीघ्र उद्यत होकर रोकना उचित है ऐसा न कर पहिलेके माफक मुख विकार रहित रहा है । यही अर्जुन में सब दोषों से प्रधान दोपतया श्रीकृष्णजी समझते हैं । इस लिये 'श्रीकृष्णाभिप्राय से प्रधान दोष' ऐसा श्रीलोकाचार्यस्वामी भी कहे हैं । दोष का प्राधान्य क्रौर्य से ही है । भागवतापचाररूप दोष और दोषोंके माफक नहीं 'न क्षमगमि' ऐसा भगवान भी कहे हैं ।

इस दोष की प्रधानता को उपपादन करते हैं—पांडवों को भी इत्यादि ।

पांडवों को भी निरसन करना उचित होनेपर भी
उनकी रक्षा करना द्रौपदी के मंगलसूत्र के लिये है ॥ २४ ॥

प्राथमिकसंगतावर्जुनस्येत्यनुक्त्वा पांडवानामित्युक्तिरयं दोषः पंचानामपि तुल्य इति ज्ञापनार्येति योजनीयम् । अनंतरसंगतौ स्वत एव संगता । परिभावितृदुर्योधनादिवत्परिभवं दृष्ट्वा स्थिता एते च निरसनीया इति चशब्देनोच्यते । निरसनस्य प्राप्तौ स्थापनमिति—एतैः कृतस्य क्रौर्यस्य मस्तकच्छेदे प्राप्ते प्राणविशिष्टत्वेन स्थापनमित्यर्थः । द्रौपदीमंगलसूत्रार्थमिति—तस्या अभिमतमंगलसूत्रानपगमार्थमित्यर्थः । स्रस्तकेशमस्तकदर्शनाशक्तः केवलकंठं द्रष्टुं न शक्नोति ।

अनेनाश्रितपरिभावितृवत्तं दृष्ट्वा स्थिता अपि निरसनीया इत्यर्थः, त एवाश्रितैः स्वहात्याज्यसंबंधविशिष्टाश्चेत्तदर्थं तेन रक्ष्यंते इत्यर्थश्च प्रकटितः ।

तर्ह्येवं निरसनीयस्य नीचकृत्यं, परमरहस्योपदेशश्च किमिति कृत इत्यत आह—अर्जुनस्येत्यादि ।

---

पांडवों को भी' कहनेसे परिभव करनेवाले दुर्योधनादियों के सदृश परिभव को देखनेवाले पांडव भी निरसन करने योग्य हैं ऐसा अभिप्राय है । निरसन करना उचित होनेपर भी रक्षा करना माने—इन के अपराधों का उचित दंड शिरश्छेद होनेपर भी जीवित रखना । द्रौपदी का मंगलसूत्र के लिये माने—उन के अभिमत मंगलसूत्र नहीं टूटनेके लिये । बिखरे केश न देख सकनेवाले शून्य कंठ को नहीं देख सकते हैं ।

इस से आश्रितों को परिभव करनेवालों के बराबर उस परिभव को देखते रहनेवाले भी निरसन करने योग्य हैं, वे लोग यदि आश्रितलोगों के अवर्जनीय संबंधवाले हों तो उन के लिये परमात्मा से रक्षित होवेंगे ऐसा जानना ।

तथा सति इस प्रकार निग्रह के पात्र अर्जुन को परमात्मा क्यों नीचकृत्य कर परमरहस्य का उपदेश किये हैं ? ऐसी आकांक्षा में कहते हैं—अर्जुन को इत्यादि ।

अर्जुनस्य दूत्यसारथ्यकरणं
प्रपत्त्युपदेशकरणं चैतदर्थम् ॥२५॥

---

दौत्येन गमनं--कृत्रिमबंधुत्वमुक्त्वा संगम्य विरोधिबुद्धिभेदं जनयित्वा युद्धं प्रवर्तयितुम्। सारथ्यकरणं—आयुधधारणं न कर्तव्यमित्युक्तत्वाद्वधापरिकरमश्वप्रवर्तनवेत्रं वधपरिकरं कृत्वा भारतयुद्धे समस्तसेनां च महापृथिव्यां शमयितुम्। प्रपत्त्युपदेशकरणं च–'न योत्स्यामि' इति स्थितः यथा 'करिष्ये वचनं तव' इति वदेत्तथा तं कृत्वा युद्धे प्रवर्तयितुम्। एतत्सर्वं शरणागताया अस्याः संकल्पप्रकारेण दुर्योधनादीन्नाशयित्वैतत्केशबंधनार्थं कृतम्।

तस्मादर्जुनविषये कृतं दूत्यादित्रयं चैतदर्थमकरोदित्युक्तम्।

---

पार्थस्य दौत्यसारथ्यप्रपत्त्यादिनिरूपणम् ॥
कृष्णेन द्रौपदीभव्यसूत्रपालनहेतवे ॥२५॥

अर्जुन को दुत्य सारथ्य कर प्रपत्त्युपदेश करना द्रौपदी के लिये हैं॥ २५॥

दूत्य करना 'असत्य संबंध को कहते हुए जाकर बुद्धि भेदकर युद्ध कराने के लिये' सारथ्य करना— आयुध नहीं लेना ऐसा कहने से आयुध न होने वाले चाबुक को हिलाकर भारत युद्ध में सब सेना को भूमि में गिराने के लिये है। प्रपत्त्युपदेश करना–'युद्ध न करूंगा' ऐसा कहने वाले अर्जुन को आपके वचनानुसार करूंगा ऐसा कहवाकर युद्ध में प्रवृत्त करने के लिये है। यह सब करना—शरणागता द्रौपदी के संकल्पानुसार दुर्योधनादियों को नाश कर द्रौपदी के केश को बांधने के लिये ही हैं।

तथा च अर्जुन के विषय में किये हुए दूत्य आदि तीनों द्रौपदी के लिये

पांडवानां चेत्यारभ्यैतावता पूर्वोक्तप्रधानदोषक्रौर्यमुपपादितम्। तथाचैवमस्थानस्नेहकारुण्यादिषु शरणागतपरिभवं दृष्ट्वा स्थितिरूपे महादोषे चास्य सत्सु—

'सर्वगुह्यतमं भूयः शृणु मे परमं वचः।
इष्टोऽसि मे दृढ इति ततो वक्ष्यामि ते हितम्॥
मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु।
मामेवैष्यसि सत्यं ते प्रतिजाने प्रियोऽसि मे॥'

इत्येतद्विषये प्रीतिपूर्वकमुक्तत्वादेतद्दोषस्योपदात्वेन स्वीकारेणांगीकारः सिद्ध इति भावः। गुणहान्यनुक्तिर्दोषस्योपदात्वे गुणहानेरुपदात्वस्य किंपुनर्न्यायसिद्धत्वात्। अस्य गुणहानिर्नाम-'तस्माद्युध्यस्व भारत' इत्युक्ते तदानीमेव 'करिष्ये वचनं तव' इत्युत्थाय स्वकृत्यस्य युद्धस्याकरणं, कृष्णशरणागतायाः प-

---

किये हैं ऐसा समझना। पांडवों को इत्यादि एततपर्यंत पूर्वोक्त प्रधान दोष का क्रौर्य कहागया। तथाच इस प्रकार अस्थान स्नेहादि, और आश्रितपारिभव को देखते रहना रूप महादोष अर्जुन में होनेपर भी—

'हे अर्जुन! तुम हमारे प्रिय हो और दृढ हो इस लिये तुमारे हित, सब रहस्यो में श्रेष्ठ हमारे उत्तम वचन को सुनो॥

हमारे में मन को लगाओ, हमारे भक्त होओ, हमारी आराधना करो; हम को प्रणाम करो हम ही को प्राप्त होओगे तुम हमारे प्रिय हो, मैं प्रतिज्ञा करता हूं।'

ऐसा अर्जुन के ऊपर पीति से कहे हैं। इस कारण इन के दोषों को भेंट समझकर अंगीकार किये हैं। गुणहानि नहीं कहना—दोष ही भेंट होनेपर गुण हानि का भेंट होना कैमुत्यसिद्ध है। इस की गुणहानि—'इस कारण हे अर्जुन! युद्ध करो' ऐसा गीता के द्वितीय अध्याय के प्रारंभ में कहने के बखत ही 'आप की वचनानुसार मैं करूंगा' ऐसा उद्यत होकर अपने कृत्य युद्ध को न करना

रिभवं दृष्ट्वा स्थितोहम्-- इति च मनस्यनुतापलेशाभाव एतत्प्रभृतयः ।

दूत्यसारथ्यकरणं प्रपत्त्युपदेशकरणं चैतदर्थं यदि,एतद्दोषमुपदात्वेन स्वीकृत्यांगीचकारेति न संभवतीति चेत्तत्र न विरोधः—एतत्कार्यार्थमनुद्दिश्यैतेषां करणेऽप्येतद्दोषं दृष्ट्वा मुखविकारं विना प्रीत्या कृतत्वात् । अर्जुनविषये आचार्यकृत्यादीनामारोपणसमये तद्दोषमुपदात्वेन स्वीकृत्य सारथित्वेन निरंतरं मिलित्वा कार्यकरणप्रभृतीनां सत्वात्—अज्ञातार्थानामित्यादिना— आश्रयणसौकर्यापादका वात्सल्यादिगुणाः सूचिताः। अत्र दूत्यसारथ्यकरणमित्यनेन--

'अस्मान् वेत्थ परान् वेत्थ वेत्थार्थं वेत्थ भाषितुम् ।
यद्यदस्माद्धितं कृष्ण! तत्तद्वाच्यः सुयोधनः ॥'

---

कृतं सर्वं न संदेहः प्रपन्नत्राणको हि सः ।

श्रीकृष्ण के शरणागत द्रौपदी के परिभव को हम देखते रहे ऐसा स्वल्प अनुताप भी मन में न होना आदि ।

दूत्य सारथ्य कर प्रपत्त्युपदेश करना द्रौपदी के वास्ते हो तो 'अर्जुन के दोष को भेंट मानकर स्वीकार किया' ऐसा कहना असंगत है, इस आकांक्षा में कहते हैं—द्रौपदी के कार्यार्थ अर्जुन को उद्देशकर सब कुछ करनेपर इन के दोषों को देख मुखविकार रहित संतोषपूर्वक करने से विरोध नहीं । अर्जुन को उद्देश कर आचार्यकृत्यों को अपने ऊपर लेनेके समय उन के दोष को भेंट मान, सारथी हो अभिन्नरुप से मिलना इत्यादि होनेसे—'अज्ञात अर्थों को' इत्यादि से आश्रयणसौकर्यापादक वात्सल्यादि गुण सूचित हैं । यहांपर 'दूत्य सारथ्य करना' इस से—

'हम को जानते हो और शत्रुओं को जानते हो अर्थ को जानते हो भाषणकरने को जानते हो, हे कृष्ण ! जो जो हमारा हित है वही सुयोधन से कहो ।'

इत्युक्तप्रकारेण कार्याकार्यज्ञस्य स्वस्य गमनेन विना कार्यसिद्धिर्न स्यादित्यमुं रक्षितुं स्वस्य दौत्येन गमनस्य, आयुधग्रहणं न कर्तव्यमित्युक्तत्वात् सारथ्ये प्रवृत्तेन कृतस्य रथचरणेन प्रतिपक्षनाशनस्य च भानादाश्रितकार्यापादका ज्ञानशक्त्यादयः सूचिताः । किंच, प्रपत्त्युपदेशकरणं चेत्युक्त्या—चरमश्लोके 'माम्' 'अहम्' इति पदाभ्यामुच्यमान उभयविधगुणश्च सूचितः । अतः पुरुषकारवैभवोक्तिस्थले श्रीमत्पदार्थवदुपायवैभवकथनस्थले नारायणपदार्थः प्रकटितः । उपायत्वकथनात् 'चरणौ शरणम्' इत्येतदपि सूचितम् ।

एवमितिहासश्रेष्ठेत्यारभ्यैतावत्पर्यंतं श्रीरामायणमहाभारतोक्ताः पुरुषकारोपायवैभवास्तत्तत्स्वरूपाभ्यां विशदं प्रतिपादिताः ॥

षट्संगतौ प्रथमप्रकरणं, नवसंगतौ च प्रथमप्रकरणम् ॥

---

इस वचनानुसार कार्य और अकार्य को जाननेवाले आप के गये विना कार्य सिद्ध न होगा ऐसा समझ पांडवों की रक्षा करनेके लिये दूत्य करना, आयुध नहीं लेना ऐसा कहनेपर सारथ्यकृत्य में प्रवृत्त हो रथ के चक्र से शत्रुओं का नाश करनां भी सूचित होनेसे आश्रितकार्यापादक ज्ञानशक्त्यादि गुण सूचित हैं । 'प्रपत्त्युपदेश करना' ऐसा कहने से चरमश्लोक के 'माम्' 'अहम्' इन पदों से कहेजानेवाले उभयविध गुण भी सूचित हैं । इस कारण पुरुषकारवैभव कहनेके स्थल में 'श्रीमत्' पद का अर्थ जैसे प्रकटित हुआ वैसे उपायवैभव कहनेके स्थल में नारायणपद का अर्थ भी सूचित हुआ । उपायत्व कहने से 'चरणौ शरणम्' इनका अर्थ सूचित हुआ ।

तथाच 'इतिहास श्रेष्ठ' ऐसा आरंभकर यहां तक श्रीरामायण और महाभारत में कहे हुए पुरुषकार और उपाय का वैभव उन उन के स्वरूपों के साथ विशदतया कहेगये हैं ।

छः संगति में प्रथम प्रकरण और नौ संगति में प्रथम प्रकरण समाप्त हुआ ।

प्रपत्तेर्देशनियमः कालनियमोऽधिकारि-
नियमः फलनियमश्च नास्ति ॥ २६ ॥

पूर्वोक्तोपायस्य स्वीकाररूपायाः 'प्रपत्त्युपदेशकरणम्' इति प्रासंगिकत्वेन प्रस्तुतायाः प्रपत्तेः प्रकारं विस्तरेण वदत्युपरि। तत्र प्रथममर्जुनस्य प्रपत्त्युपदेशकरणसमये युद्धभूम्यां कंचन कालविशेषं चाविचार्य स्नानादिकं च विना स्थितस्योपदेशं कथमकरोत, अस्य देशादिनियमा न संति किमिति शंकायामाह—प्रपत्तेरित्यादिना।

प्रपत्तिर्नाम—भगवच्छरणवरणम्। देशनियमो नाम—पुण्यदेशेषु कर्तव्याऽन्यदेशेषु नेति नियमः। कालनियमो नाम—

देशकालाधिकर्तॄणां फलप्रकारयोस्तथा ॥२६॥
प्रपत्तौ नियमो नास्ति विषयस्यतु विद्यते ॥२७॥

पूर्वोक्त उपाय का स्वीकाररूप 'प्रपत्त्युपदेश करना' इस प्रसंग से प्रस्तुत प्रपत्ति के प्रकार को विस्तारपूर्वक कहते हैं, उस में प्रथम अर्जुन को प्रपत्त्युपदेश करने के समय युद्धस्थल में कालविशेष को न देख स्नानादिनियमरहित अर्जुन को उपदेश कैसे किये, प्रपत्ति के लिये देशकालादि का नियम नहीं है क्या ? ऐसी शंका में कहते हैं—प्रपत्ति का इत्यादि।

प्रपत्ति का देशनियम, कालनियम, प्रकारनियम,
अधिकारिनियम और फलनियम भी नहीं हैं ॥ २६ ॥

प्रपत्ति माने—भगवान् को उपायतया स्वीकार करना। देशनियम माने—पुण्यदेशों में करना अन्यदेशों में न करना। कालनियम माने—वसंतादिकालों में

वसंतादिकालेषु कर्तव्याऽन्यकालेषु नेति नियमः। प्रकारनियमो नाम–स्नानपादप्रक्षालनादिपूर्वकं कर्तव्या प्रकारांतरेण नेति नियमः। अधिकारिनियमो नाम — त्रैवर्णिका अधिकारिण अत्रैवर्णिका न संभवंतीति नियमः। फलनियमो नाम — दृष्टादृष्टफलेष्वस्य फलस्य साधनमन्यस्य न भवतीति नियमः। देशकालसाद्गुण्यवैगुण्यप्रयुक्तातिशयानतिशयरहितत्वात्, तीर्थे अवगाहनसमये शुद्धाशुद्धविभागं विना यथावगाहनयोग्यो भवति, एवं स्वयं पवित्रत्वेन शुद्धाशुद्धविभागं विना स्वेनान्वययोग्यत्वात्, वर्णाश्रमानुरूपाधिलक्षणत्वेन स्वरूपानुरूपत्वात्, चेतनरुच्यनुगुणफलविशेषसाधनत्वाच्चैते नियमा न संतीत्यर्थः।

'न जातिभेदं न कुलं न लिंगं न गुणक्रियाः।
न देशकालौ नावस्थां योगो ह्ययमपेक्षते॥'
'ब्रह्मक्षत्रविशः शूद्राः स्त्रियश्चांतरजातयः।

---

करना और कालों में न करना। प्रकारनियम माने—स्नान पादप्रक्षालन पूर्वक करना अन्यप्रकार से न करना। अधिकारिनियम माने-त्रैवर्णिक करसकते अत्रैवर्णिक नहीं करसकते ऐसा नियम होना। फलनियम माने—दृष्टादृष्टफलों में अमुकफल का साधन होना और फल का साधन न होना। देशकाल साद्गुण्य-वैगुण्य हेतु से होनेवाले अतिशय और अनतिशय रहित होनेसे तीर्थ में स्नान करनेके समय शुद्ध हो वा अशुद्ध हो सभी जैसे स्नान करसकते तैसे शुद्धाशुद्ध विभाग विना प्रपत्ति करनेके योग्य होनेसे, वर्णाश्रमानुरूप न हो स्वरूपानुरूप होनेसे चेतनोंकी रुचि अनुसार फलों का साधन होनेसे पूर्वोक्त नियम इस को नहीं हैं।

'यह प्रपत्ति जातिभेद, कुल, आश्रम, शमदमादि, कर्मानुष्ठान, देश, काल और बाल्यादि अवस्थाओं को नहीं चाहती है।'

ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, स्त्री और अवांतरजाति यह सभी सब के

## विषयनियम एवास्ति ॥२७॥

'सर्वे एव प्रपद्येरन् सर्वधातारमच्युतम् ॥'

इति प्रपत्तेर्देशकालप्रकाराधिकारिनियमाभावो भारद्वाजसंहितायाम्,

'प्रपत्तेः क्वचिदप्येवं परापेक्षा न विद्यते ।
सा हि सर्वत्र सर्वेषां सर्वकामफलप्रदा ॥'

इति फलनियमाभावः सनत्कुमारसंहितायां चोक्तः ।

एतदभावेऽन्ये केचन नियमाः संति किमत आह — विषयेत्यादि —

अस्मिन् विषये कर्तव्येति नियम एवास्या अस्तीत्यर्थः । एतत्सर्वं स्वयमेवोपपादयिष्यति ।

अस्या एतेषामभावे पुनः कस्यैते संतीत्यत आह — कर्मण इत्यादि ।

---

सृष्टिकर्ता परमात्मा की प्रपत्ति करसकते हैं' ऐसा प्रपत्ति का देश काल प्रकार अधिकारि नियमाभाव को भारद्वाज संहिता में कहाहै ।

'प्रपत्ति को कहीं भी और उपायों के तरह परापेक्षा नहीं है । प्रपत्ति सर्वदेश में सर्वकाल में सब लोगों को सर्वाभीष्ट फल देती है ।' ऐसा फल नियमाभाव को सनत्कुमार संहिता में कहा है ।

ये नियम न होने पर भी और कोई नियम इस प्रपत्ति को है क्या ? इस आकांक्षा में कहते हैं– विषय नियम इत्यादि ।

विषय नियम ही है ॥ २७ ॥

विषय नियम माने— अमुक विषय में कर्तव्य ऐसा नियम ही इस का है । यह सब बातें श्रीलोकाचार्य स्वामी स्वयं आगे कहेंगे ।

इस प्रपत्ति को ये नियम नहीं हैं तो और किस को यह सब नियम हैं ? इस आकांक्षा में कहते हैं— कर्म का इत्यादि ।

कर्मणः पुण्यक्षेत्रं वसंतादि कालः
शास्त्रोक्तास्तत्तत्प्रकारास्त्रैवर्णिका
इत्येते सर्वे व्यवस्थिताः ॥ २८ ॥

---

कर्म—ज्योतिष्टोमादयः । पुण्यक्षेत्राणि नाम—शास्त्रेषु पावनतयाऽभिहिता देशाः । वसंतादीत्यत्रादिना--ग्रीष्मशरच्छुक्लपक्षकृष्णपक्षपूर्वाह्णापराह्णादिकाला उच्यंते । 'वसंते वसंते ज्योतिषा यजेत' इत्यादिना कालनियम उक्तः । शास्त्रोक्तास्तत्तत्प्रकाराः--शौचाचमनस्नानव्रतजपादिरूपेण तत्तत्कर्मानुगुण्येन शास्त्रविहितास्तत्तत्प्रकाराः । त्रैवर्णिका इति —उपनयनसंस्कारपूर्वकं वेदाधिकारिणामेव वैदिककर्माधिकारित्वात् । इदं च गृहमेधित्वकृष्णकेशित्ववेदवेदांगयुक्तत्वादीनामुपलक्षणम् । व्यवस्थिता इति- नियता इत्यर्थः ।

---

पुण्यदेशः सुकालश्च प्रकाराः शास्त्रचोदिताः ॥
त्रैवर्णिका इतीमे हि कर्मणि सुव्यवस्थिताः ॥२८॥

कर्म का पुण्यक्षेत्र, वसंतादि काल, शास्त्रोक्त तत्तत्प्रकार
और त्रैवर्णिक ऐसा ये सब व्यवस्थित हैं । ॥ २८ ॥

कर्म माने— ज्योतिष्टोमयागादि । पुण्यक्षेत्र माने— शास्त्रों में पवित्रतया कहे जानेवाले देश । वंसतादि—'आदि शब्द से ग्रीष्म, शरत्, शुक्लपक्ष, कृष्णपक्ष, पूर्वाह्ण, अपराह्ण आदि कालों को जानना । 'प्रतिवसंत में अग्निसंबंधि याग करें' इत्यादियों से कालनियम कहागया । शास्त्रोक्त तत्तत्प्रकार माने—शौच, आचमन स्नान, व्रत, जपादिरूप से तत्तत्कर्मानुगुण शास्त्रविहित तत्तत्प्रकार हैं । उपनयनसंस्कार पूर्वक वेद के अधिकारियों को ही वैदिककर्माधिकार होनेसे 'त्रैवर्णिक' एसा कहा । यह गृहस्थत्व, कृष्णकेशित्व और वेदवेदांगयुक्तत्व को भी दिखाता है । व्यवस्थित हैं माने—नियमेन कर्तव्य हैं ।

'स एष देशः कालश्च' इत्युक्त्वा-
दस्या देशकालनियमो नास्ति ॥ २९ ॥

---

प्रपत्तेरेतेषु कोऽपि नास्तीति पूर्वं कृतां प्रतिज्ञामुपपादयितुं प्रवृत्तः प्रथमं देशकालनियमाभावमुपपादयति — स एष इत्यारभ्य ।

'बद्धवैराच्च पापाच्च राक्षसेंद्राद्विभीषणः ।
अदेशकाले संप्राप्तः सर्वदा शंक्यतामयम् ॥'

इति पूर्वं श्रीजांबवता महाराजेन च भगवंतं प्रति विज्ञापितं पक्षं दूषयन् मारुतिः—

'अदेशकाले संप्राप्त इत्ययं स विभीषणः ।
विवक्षा चात्र मेस्तीयं तां निबोध यथामति ॥

---

स एष देशः कालो वेत्यादिवाल्मीकिवाक्यतः
प्रपत्तौ देशकालाभ्यां नियमो न प्रकाशते ॥२९

प्रपत्ति को इनमें कुछ आवश्यक नहीं, ऐसा की हुई प्रतिज्ञा को उपपादन करनेके लिये प्रवृत्त हो पहिले देशकालनियमाभाव को कहते हैं—'वही यह' इत्यादि ।

'वही यह देश और काल है' ऐसा कह-
नेसे इस को देशकालनियम नहीं ॥ २९ ॥

'बद्धवैर पापी रावण से बिभीषण अदेश और अकाल में प्राप्त हुआ इस लिये सर्वथा संदेह करनेके योग्य है ।'

ऐसा प्रथम श्रीजाम्बवान् और सुग्रीव श्रीरामजी से विज्ञापन किये थे । इस पक्ष को दूषण करनेवाले हनुमान्—

'वह बिभीषण अदेश और अकाल में प्राप्त हुआ है इस विषय में मुझे कुछ कहने की इच्छा है उस को आप सुनिये ।'

स एष देशः कालश्च भवतीह यथातथा।
पुरुषात्पुरुषं प्राप्य तथा दोषगुणावपि॥
दौरात्म्यं रावणे दृष्ट्वा विक्रमं च तथा त्वयि।
युक्तमागमनं तस्य सदृशं तस्य बुद्धितः' ॥इति रावणेनावमानितः स्वनिकर्षं पुरस्कृत्य शरणमित्यागतो विभीषणोऽदेशेऽकाले चागत इति भवतो मंत्रिभिर्यदुक्तमस्मिन् पक्षे विशिष्य ममेयं विवक्षा जाता— स आगमनसमये यस्मिन् देशे यस्मिन् काले चागतः तस्यागमनस्य स एष एव देशश्च स एष एव कालश्च स्याद्यथा तादृशी विवक्षा मया ज्ञातपर्यंतं विज्ञाप्यमाना श्रोतव्या। कथमिति चेत्—तमःप्रकृतिकत्वात्परहिंसैकयात्राद्रावणात् विलक्षणे सत्वोत्तरत्वात्पररक्षैकयात्रे भवति प्राप्यत्वेन बुद्धिं कृत्वा, तथैव तं विहायानागमने तत्कृत्यस्य सहकारित्वेन तत्प्रातिकूल्येन नाशरूपं दोषं धा-

---

'जैसा वही देश और वही काल होता है वैसा एक पुरुष से दूसरे पुरुष को प्राप्त हो दोष और गुण होते हैं।'

'रावण में दोष देख और आप में पराक्रम देख विभीषण का आगमन उचित है और उस के बुद्धि के अनुगुण भी है।'

ऐसा रावण से अपमानित हो अपनी नीचता को आगे कर शरण लिया हूआ विभीषण सूरि अदेश और अकाल में आया है ऐसा आपके मंत्रियों से कहागया इस पक्ष में हम को कहने की इच्छा होती है, विभीषण आनेके समय जिस देश और काल में आया है, उस का आगमन का वह देश यही है, वह काल यही है इस बात को यथामति मेरे विज्ञापन करनेपर आप श्रवण करेंगे। तथाच—तामसप्रकृति होनेसे परहिंसा को ही देहयात्रा माननेवाले रावण की अपेक्षा सत्वोत्तत होनेसे पररक्षण ही को देहयात्रा माननेवाले आपको प्राप्य समझकर, वैसा ही रावण को नहीं छोडनेपर उस के अकृत्य का सहकारी हो

मिकस्य तव संगतौ तत्फलं भवच्चरणयोः कैंकर्यं प्राप्याभिवृद्धिरूपं गुणं च बुद्ध्वा तथैव भवद्धृदये व्रणं यथा स्यात्तथाऽपराधं पूर्णं कृत्वा स्थितस्य रावणस्य दौरात्म्यं, दुरात्मनोऽनायासेन नाशयितुं शक्तस्य भवतः पुंस्त्वं च पश्यति चेत् विशेषज्ञस्यास्येदमागमनं प्राप्तं, न्याये संचरतोऽस्य बुद्धेः सदृशमित्यवोचत् ।

एवमेतादृशभावशुद्धिमतः श्रीविभीषणस्य शरणमित्यागमनदेशकालयोर्न्यूनता न द्रष्टव्या तस्यागमनमेव देशकालश्चेति शरणागतिधर्मज्ञेन हनूमता निर्णीतत्वात्प्रपत्तेर्देशकालनियमो नास्तीत्यर्थः ।

अयं च प्रपत्त्यनुष्ठानरूपे द्वये प्रथमपदे ज्ञातुं शक्य इत्याह—अयमर्थ इति ।

---

उस के प्रातिकूल्य के साथ मैं नष्ट होजाऊंगा ऐसा इस दोष को भी, धर्मात्मा आप के साथ मिलनेपर उस का फल आप के चरणों में कैंकर्य प्राप्त हो उज्जीवित होना रूप गुण को भी बिचार कर, तैसा ही आप के हृदय में दुःख हो जैसा अत्यंतापराधकारी रावण की दुष्टता को, दुरात्माओं को अनायास से नाश करनेके समर्थ आप की वीरता को भी देखनेपर विशेषज्ञ विभीषण का यह आगमन उचित है और न्याय में चलनेवाली उस की बुद्धि के अनुरूप भी है ऐसा हनुमान्जी ने कहा है ।

तथाच—इस प्रकार शुद्ध भाववाले विभीषण शरण कह आया हुआ देश कालों में दोष नहीं देखना चाहिये, उस विभीषण का आगमन ही देश और काल है ऐसा शरणागति धर्मज्ञ हनुमान के निर्णय करनेसे प्रपत्ति का देश काल नियम नहीं यह सिद्ध हुआ ।

यह प्रपत्त्यनुष्ठानरूप द्वयमंत्र के प्रथम पद में देख सकते हैं ऐसा कहते हैं—यह अर्थ इत्यादि से ।

अयमर्थो मंत्ररत्ने प्रथमपदे द्रष्टव्यः ॥३०॥

---

सकलोपनिषत्सारत्वात्सर्वाधिकारत्वादविलंबफलप्रदत्वात्सर्वेश्वरस्यात्यंताभिमतत्वात्सर्वमंत्रांतरोत्कृष्टतया 'द्वयेन मंत्ररत्नेन' इत्युक्तप्रकारेण मंत्ररत्नाख्यं भवति द्वयम् । तादृशवैभवस्फोरणार्थं द्वय इत्यनुक्त्वा मंत्ररत्न इत्याह। तत्र प्रथमपदे मतुबर्थपुरुषकारोपायनित्ययोगस्य प्रयोजनं—यस्मिन् कस्मिंश्चिद्देशे यस्मिन्कस्मिंश्चित्काले यस्य कस्यचिच्चेतनस्य भगवत्समाश्रयणरुच्युत्पत्तौ 'चंचलं हि मनः' 'स्थितप्रकारेणातिष्ठन्मनः' इत्युक्तप्रकारेण वात्यावत्परिभ्रमति मनसि क्षेत्रे सत्यंकुरितायाः क्षणभंगुराया रुचेः शोषणात्पूर्वं तदुत्पत्तिक्षण आश्रयणयोग्य-

---

मंत्ररत्नाद्यपादे यन्मतुपा योग उच्यते ।
तच्छ्रीसांनिध्यभावेन सुदशादेरमृग्यता ॥३०॥

यह अर्थ मंत्ररत्न के प्रथमपद में स्पष्ट है ॥ ३० ॥

सकलोपनिषत्सार सर्वाधिकार शीघ्रफलप्रद सर्वेश्वर के अत्यंत अभिमत होनेसे सब मंत्रों में उत्कृष्टतया 'द्वयरूप मंत्ररत्न से' ऐसा मंत्ररत्ननाम से द्वयमंत्र प्रसिद्ध है। उस वैभव को जनानेके लिये द्वय ऐसा न कह 'मंत्ररत्न' कहा है। उस के प्रथमपद में मतुबर्थ पुरुषकार और उपाय के नित्यसंबंध का प्रयोजन—किसी देश किसी काल में किसी संसारी चेतन को भगवत्समाश्रयण की रुचि उत्पन्न हो तो 'मन चंचल है' 'स्थितप्रकार में मन नहीं रहता' ऐसा झंझामारुत के सदृश घूमनेवाला मनरूप क्षेत्र में अंकुरित क्षणभंगुर रुचि नष्ट होनेके पहिले रुच्युत्पत्तिक्षण में आश्रयण करनेके योग्य होना। इस कारण से

